# प्रकाशकीय

साधुमार्गी जैन परम्परा मे महान् क्रियोद्धारक आचार्यश्री हुक्मीचदजी म सा की पाट–परम्परा मे षष्ठ युगप्रधान आचार्यश्री जवाहरलालजी म सा विश्व–विभूतियो मे एक उच्चकोटि की विभूति थे, अपने युग के क्रातदर्शी, सत्यनिष्ठ, तपोपूत सत थे। उनका स्वतन्त्र चिन्तन, वैराग्य से ओत–प्रोत साधुत्व, प्रतिभा–सम्पन्न वक्तृत्वशक्ति एव भक्तियोग से समन्वित व्यक्तित्व स्व–पर–कल्याणकर था।

आचार्यश्री का चिन्तन सार्वजनिक, सार्वभौम और मानव मात्र के लिए उपादेय था। उन्होने जो कुछ कहा वह तत्काल के लिए नही, अपितु सर्वकाल के लिए प्रेरणापुज बन गया। उन्होने व्यक्ति, समाज, ग्राम, नगर एव राष्ट्र के सुव्यवस्थित विकास के लिए अनेक ऐसे तत्त्वो को उजागर किया जो प्रत्येक मानव के लिए आकाशदीप की भाँति दिशाबोधक बन गये।

आचार्यश्री के अन्तरग मे मानवता का सागर लहरा रहा था। उन्होने मानवोचित जीवनयापन का सम्यक् धरातल प्रस्तुत कर कर्तव्यबुद्धि को जाग्रत करने का सम्यक प्रयास अपने प्रेरणादायी उदबोधनो के माध्यम से किया।

आगम के अनमोल रहस्यो को सरल भाषा मे आबद्ध कर जन–जन तक जिनेश्वर देवो की वाणी को पहुचाने का भगीरथ प्रयत्न किया। साथ ही, प्रेरणादायी दिव्य महापुरुषो एव महासतियो के जीवन–वृत्तान्तो को सुबोध भाषा मे प्रस्तुत किया। इस प्रकार व्यक्ति से लेकर विश्व तक को अपने अमूल्य साहित्य के माध्यम से सजाने–सवारने का काम पूज्यश्रीजी ने किया है। अस्तु! आज भी समग्र मानवजाति [illegible] से लाभान्वित हो रही है। इसी क्रम मे जीवन–धर्म किरणावली का [illegible] के लिए प्रस्तुत है। सुज्ञ पाठक इससे सम्यक् लाभ प्राप्त करेगे।

[illegible] सुश्राविका श्रीमती राजकुवर बाई मालू धर्मपत्नी स्व डालचन्दजी [illegible] द्वारा [illegible] मे समस्त जवाहर–साहित्य–प्रकाशन के लिए 60 000 रु एक मुश्त प्रदान किए गये थे जिससे पूर्व मे लगभग सभी किरणावलियाँ उनके सोजन्य से प्रकाशित की गई थी। सत्साहित्य–प्रकाशन के लिए बहिनश्री की अनन्य निष्ठा चिरस्मरणीय रहेगी।

प्रस्तुत किरणावली का पिछला सस्करण श्रीमान् घूडमलजी डागा गगाशहर के सौजन्य से प्रकाशित किया गया और प्रस्तुत किरण 3 (जीवन–धर्म) के अर्थ सहयोगी श्रीमान् मनसुखजी कटारिया, बंगलोर है। सस्था सभी अर्थ–सहयोगियो के प्रति हार्दिक आभार व्यक्त करती है।

*निवेदक*

चम्पालाल डागा — अध्यक्ष

सुमतिलाल बांठिया — मत्री

# आचार्य श्री जवाहरलालजी म.सा.

## जीवन तथ्य

| | |
|---|---|
| जन्म स्थान | थादला, मध्यप्रदेश |
| जन्म तिथि | वि स 1932, कार्तिक शुक्ला चतुर्थी |
| पिता | श्री जीवराजजी कवाड |
| माता | श्रीमती नाथीबाई |
| दीक्षा स्थान | लिमडी (म प्र) |
| दीक्षा तिथि | वि स 1948, माघ शुक्ला द्वितीया |
| युवाचार्य पद स्थान | रतलाम (म प्र) |
| युवाचार्य पद तिथि | वि स 1976, चैत्र कृष्णा नवमी |
| आचार्य पद स्थान | जैतारण (राजस्थान) |
| आचार्य पद तिथि | वि स 1976, आषाढ शुक्ला तृतीया |
| स्वर्गवास स्थान | भीनासर (राज) |
| स्वर्गवास तिथि | वि स 2000, आषाढ शुक्ला अष्टमी |

मूल्य पर जन–जन को सुलभ करा रही है और पण्डित शोभाचन्द्रजी भारिल्ल के सम्पादकत्व मे सेठजी ने 33 जवाहर किरणावलियो का प्रकाशन कर एक उल्लेखनीय कार्य किया है। बाद मे सस्था की स्वर्णजयन्ती के पावन अवसर पर श्री बालचन्दजी सेठिया व श्री खेमचन्दजी छल्लाणी के अथक प्रयासो से किरणावलियो की सख्या बढाकर 53 कर दी गई। आज यह सेट प्राय बिक जाने पर श्री जवाहर विद्यापीठ मे यह निर्णय किया गया कि किरणावलियो को नया रूप दिया जावे। इसके लिए सस्था के सहमत्री श्री तोलाराम बोथरा ने परिश्रम करके विषय–अनुसार कई किरणावलियो को एक साथ समाहित किया ओर पुन सभी किरणावलियो को 32 किरणो मे प्रकाशित करने का निर्णय किया गया।

ज्योतिर्धर श्री जवाहराचार्यजी म सा के साहित्य के प्रचार–प्रसार मे जवाहर विद्यापीठ, भीनासर की पहल को सार्थक और भारत तथा विश्वव्यापी बनाने मे श्री अ भा साधुमार्गी जैन सघ, बीकानेर की महती भूमिका रही। सघ ने अपने राष्ट्रव्यापी प्रभावी सगठन और कार्यकर्ताओं के बल पर जवाहर किरणावलियो के प्रचार–प्रसार और विक्रय–प्रबन्धन मे अप्रतिम योगदान प्रदान किया है। आज सघ के प्रयासो से यह जीवन निर्माणकारी साहित्य जैन–जैनेतर ही नहीं, अपितु विश्व–धरोहर बन चुका है। सघ के इस योगदान के प्रति हम आभारी हैं।

धर्मनिष्ठ, सुश्राविका श्रीमती राजकुवर बाई मालू धर्मपत्नी स्व. डालचन्दजी मालू द्वारा आरम्भ मे समस्त जवाहर–साहित्य–प्रकाशन के लिए 60 000 रु एक साथ प्रदान किये गये थे जिससे पूर्व मे लगभग सभी किरणावलियाँ उनके सौजन्य से प्रकाशित की गई थी। सत्साहित्य–प्रकाशन के लिए बहिनश्री की अनन्य निष्ठा चिरस्मरणीय रहेगी।

प्रस्तुत किरणावली का पिछला सस्करण श्रीमान् धूडमलजी डागा गगाशहर के सौजन्य से प्रकाशित किया गया और प्रस्तुत किरण 3 (जीवन–धर्म) के अर्थ सहयोगी श्रीमान् मनसुखजी कटारिया, बैंगलोर हैं। सस्था सभी अर्थ–सहयोगियो के प्रति हार्दिक आभार व्यक्त करती है।

*निवेदक*

चम्पालाल डागा
अध्यक्ष

सुमतिलाल बांठिया
मत्री

# आचार्य श्री जवाहरलालजी म.सा.

## जीवन तथ्य

| | |
|---|---|
| जन्म स्थान | थादला, मध्यप्रदेश |
| जन्म तिथि | वि स 1932, कार्तिक शुक्ला चतुर्थी |
| पिता | श्री जीवराजजी कवाड |
| माता | श्रीमती नाथीबाई |
| दीक्षा स्थान | लिमडी (म प्र) |
| दीक्षा तिथि | वि स 1948, माघ शुक्ला द्वितीया |
| युवाचार्य पद स्थान | रतलाम (म प्र) |
| युवाचार्य पद तिथि | वि स 1976, चैत्र कृष्णा नवमी |
| आचार्य पद स्थान | जैतारण (राजस्थान) |
| आचार्य पद तिथि | वि स 1976, आषाढ शुक्ला तृतीया |
| स्वर्गवास स्थान | भीनासर (राज) |
| स्वर्गवास तिथि | वि स 2000, आषाढ शुक्ला अष्टमी |

# "हुक्म संघ के आचार्य"

1. **आचार्य श्री हुक्मीचंदजी म सा — दीक्षा वि स. 1870, स्वर्गवास वि.स. 1917**

   ज्ञान-सम्मत क्रियोद्धारक साधुमार्गी परम्परा के आसन्न उपकारी।

2 **आचार्य श्री शिवलालजी म सा — दीक्षा वि.स 1891, स्वर्गवास वि स. 1933**

   प्रतिभा–सम्पन्न प्रकाण्ड विद्वान, परम तपस्वी, महान शिवपथानुयायी।

3. **आचार्य श्री उदय सागरजी म सा — दीक्षा 1918, स्वर्गवास वि.स. 1954**

   विलक्षण प्रतिभा के धनी, वादी–मान–मर्दक, विरक्तो के आदर्श विलक्षण।

4. **आचार्य श्री चौथमलजी म सा. — दीक्षा 1909, स्वर्गवास वि.स. 1957**

   महान क्रियावान, सागर सम गभीर, सयम के सशक्त पालक, शात–दात, निरहकारी, निर्ग्रन्थ शिरोमणि।

5. **आचार्य श्री श्रीलालजी म.सा — दीक्षा 1944, स्वर्गवास वि.स. 1977**

   सुरा–सुरेन्द्र–दुर्जय कामविजेता, अद्भुत स्मृति के धारक, जीव–दया के प्राण।

6. **आचार्य श्री जवाहरलालजी म.सा — दीक्षा 1947, स्वर्गवास वि.स. 2000**

   ज्योतिर्धर, महान क्रातिकारी, क्रातदृष्टा, युगपुरुष।

7. **आचार्य श्री गणेशीलालजी म सा. — दीक्षा 1962, स्वर्गवास वि.स 2019**

   शात क्राति के जन्मदाता, सरलता की सजीव मूर्ति।

8 **आचार्य श्री नानालालजी म सा. — दीक्षा 1996, स्वर्गवास वि.स. 2056**

   समता–विभूति, विद्वद्शिरोमणि, जिनशासन–प्रद्योतक, धर्मपाल–प्रतिबोधक, समीक्षण ध्यानयोगी।

9. **आचार्य श्री रामलालजी म.सा. — दीक्षा 2031, आचार्य वि.सं. 2056 से**

   आगमज्ञ, तरुण तपस्वी, तपोमूर्ति, उग्रविहारी, सिरीवाल–प्रतिबोधक, व्यसनमुक्ति के प्रबल प्रेरक, बालब्रह्मचारी, प्रशातमना।

## अर्थ–सहयोगी परिचय

# श्रेष्ठीवर्य समतासाधक, शासननिष्ठ समाजसेवी, श्री मनसुखजी कटारिया, बैंगलोर

ससार मे अनेक आत्माएँ जन्म लेती हैं और अपने सासारिक कार्य पूर्ण कर इस नश्वर ससार मे भवभ्रमण के चक्र को पूर्ण करती हैं। लेकिन वे आत्माएँ धन्य हैं जो अपने जीवन को गुलाब के फूल की भाति महकाकर अपने साथ–साथ अन्य लोगो को भी सुरक्षित करती है। उसी कडी मे राणावास निवासी स्व सेठ श्रीमान् आनन्दमलजी सा कटारिया का नाम भी विख्यात है। आप अणदाजी के नाम से सम्पूर्ण नगर मे विख्यात थे। धर्मनिष्ठा, प्रामाणिकता एव नैतिकता आपके जीवनमूल्यो की अनमोल विरासत थी। आपके सस्कारवान परिवार मे पाँच पुत्र– स्व श्रीमान् दौलतरामजी, स्व श्रीमान् वनेचन्दजी, स्व श्रीमान् हीराचन्दजी, स्व श्रीमान् दीपचन्दजी एव स्व श्रीमान् चुन्नीलालजी कटारिया आप ही के पदचिन्हो पर चलते हुए समाज मे विख्यात थे। कटारिया परिवार व्यावसायिक, सामाजिक, धार्मिक, शैक्षणिक कार्यो मे सदेव अग्रणी रहा है एव आपकी यशस्वी परम्परा दीर्घकालीन रूप से चलती आ रही है। आपकी जन्मभूमि विद्यानगरी राणावास (पाली–राज) की लगभग सभी शिक्षण सस्थाए एव आनन्द हॉस्पीटल आपके आर्थिक एव सक्रिय सहयोग से पुष्पित एव पल्लवित हुए हैं।

समता विभूति आगम पुरुष आचार्यश्री नानेश का विक्रम सवत् 2036 का यशस्वी एव ऐतिहासिक राणावास चातुर्मास सघनिष्ठ सेवाभावी उदारमना श्रीमान् चुन्नीलालजी कटारिया के अथक प्रयासो से प्राप्त हुआ। कटारिया परिवार ने इस चातुर्मास मे अपना जो सहयोग प्रदान किया वह वास्तव मे

की परिचायक है। मातृ–पितृभक्त श्री कटारियाजी ने इस दौरान श्री वर्धमान स्थानकवासी जैन शिक्षण सघ के विभिन्न पदो पर रहते हुए सुसचालन किया। पिताजी के देहावसान के वाद आपने बैंगलोर मे भोयर एव फाइनेन्स के व्यवसाय मे कदम रखा। अपनी प्रामाणिकता एव नैतिकता से आप कुछ ही दिनो मे व्यवसाय मे उन्नति के शिखर पर चढते गये एव आपकी गिनती बैंगलोर के श्रेष्ठिवर्यो मे होने लगी। श्रीमान् मनसुखलालजी अनेक सस्थाओ के विभिन्न पदो पर रहते हुए बजोड कार्य कर रहे हैं। आपके कुशल नेतृत्व मे जैनम् मैरिकेयर की स्थापना हुई जो जनसेवा हितार्थ सुचारु रूप से चल रहा है। श्री कटारियाजी समता युवा सघ, बैंगलोर एव अ भा साधुमार्गी जैन समता युवा सघ के राष्ट्रीय मत्री तथा साधुमार्गी जैन सघ बैंगलोर के सहमत्री के रूप मे अपनी सेवाए प्रदान कर चुके हैं।

आपके सत्कार्यों में आपकी धर्मपत्नी सेवाभावी, धर्मनिष्ठ व्यवहारकुशल सुश्राविका श्रीमती इन्द्रादेवी कटारिया का समर्पित सहयोग भी प्राप्त होता रहता है। आपके सुपुत्र श्री हितेशकुमारजी एव श्री धर्मेशकुमारजी तथा सुपुत्री जयश्रीजी भी अपनी यशस्वी परम्परा के अनुसार आगे बढ रहे हैं। श्री कटारियाजी के बहिन–बहनोई श्रीमती भवरीबाई–स्व श्री बच्छराजजी पीतलिया (राणावास) रत्नागिरी, स्व सुवाबाईजी–स्व श्री भवरलालजी मुणोत, सोजतसिटी–हैदराबाद, श्रीमती सुखीबाई–श्री प्रेमराजजी गॉधी, जवाली–पनवेल भी समाज मे विख्यात हैं। श्री कटारिया शास्त्रज्ञ, तरुण तपस्वी प्रशान्तमना आचार्य–प्रवर 1008 श्री रामलालजी म सा के अनन्य भक्त हैं। आप हुक्मसघ के श्रद्धावान शासननिष्ठ समर्पित सुश्रावक हैं। श्री कटारियाजी अपनी लक्ष्मी का सदुपयोग जिन–शासन के लिए करते हैं। श्री जवाहर किरणावली का भाग–3 जीवन धर्म भी आप ही के अर्थ सौजन्य से प्रकाशित हुआ है। हमे आशा ही नहीं, वरन् विश्वास है कि कटारिया परिवार का सहयोग सघ को सदा मिलता रहेगा।

# अनुक्रम


| | | |
|---|---|---|
| श्री जिन मोहनगारो छे। | | १ |
| ईश्वर की खोज | . | ३१ |
| परमात्मा प्राप्ति के सरल साधन | . | ४७ |
| प्रभु-प्रार्थना का प्रयोजन (क) | . | ५४ |
| प्रभु-प्रार्थना का प्रयोजन(ख) | . | ६२ |
| प्रार्थना | | ७३ |
| परमात्मा व्यापक है | . | ८१ |
| नमस्कार मन्त्र | | ६१ |
| अन्तरतर की प्रार्थना | | ६७ |
| वैर का परिहार | | १०८ |
| तप -महाशक्ति | | १२८ |
| सवत्सरी पर्व | : | १४८ |
| कहा से कहां ? | . | १६४ |
| अस्पृश्यता (१) | | १७६ |
| अस्पृश्यता (२) | | १६० |
| ठक्कर बापा के उद्गार | | १६४ |
| राम-राज्य | | १६५ |
| शिक्षा | . | २०२ |

# श्री जिन मोहनगारो छे!

**समुद्रविजय सुत श्रीनेमीश्वर!**

यह भगवान् अरिष्टनेमि की प्रार्थना की गई है। सारा ससार एक–मन होकर परमात्मा की जो प्रार्थना करता है, वही प्रार्थना मैने अपने शब्दो मे की है। प्रार्थना का विषय इतना व्यापक और सार्वजनिक है कि प्रार्थना महापुरुष का नाम चाहे कुछ भी हो और प्रार्थना के ये शब्द भी कुछ भी हो, उसकी मूल वस्तु समान रूप से सभी की होती है। इस प्रार्थना मे कहा गया है।

**'श्री जिन मोहनगारो छे, जीवन–प्राण हमारो छे।'**

यहा पर यह आशका की जा सकती है कि क्या भगवान् मोहनगारो हो सकता है? जिसे जैन–धर्म वीत–राग कहता है, जो राग–द्वेष और पक्षपात, स्वय मोह से अतीत है, वह 'मोहनगारो कैसा? जिसे अमूर्तिक और निराकार माना जाता है वह किस प्रकार और किसे मोहित करता है? इस आशका पर सरल रीति से यहा प्रकाश डाला जाता है।

लोक–मानस इतना सकीर्ण और अनुदार है कि उसने ससार के अन्यान्य भौतिक पदार्थों की तरह ईश्वर का भी बटवारा–सा कर रखा है। यही कारण है कि ईश्वर के नाम पर भी आये दिन झगडे होते रहते है। इसके अतिरिक्त ईश्वर को समझाने के लिए उपयुक्त वक्ता न होने से, ईश्वर के नाम से होने वाली शाति के बदले उलटी अशाति होती है– कलह फैलता है। यह सब होते हुए भी वास्तव मे ईश्वर का नाम शातिदाता है और ईश्वर 'मोहनगारो' है।

भगवान् की ही है, किसी ससारी पुरुष की नही है। इस प्रार्थना मे वीतराग का ही 'मोहनगारो' बतलाया गया है। भगवान् वीतराग ही मोहनगारो किस प्रकार है, यह बात ससार की बातो पर दृष्टि डालने से साफ समझ मे आ जाएगी।

जिसका चित्त ईश्वर पर मोहित होकर ससार की और वस्तुओ से हट जाएगा, एकमात्र परमात्मा को ही अपना आराध्य मानेगा, जो परमात्म-प्राप्ति के लिए अपने सर्वस्व को हसते-हसते ठुकरा देगा, वह परमात्मा को ही मोहनगारो मानेगा। परमात्मा 'मोहनगारो' नहीं है तो भक्त-जन किसके नाम पर ससार का विपुल वैभव त्याग देते हैं? अगर ईश्वर मे आर्कषण न होता तो बडे-बडे चक्रवर्ती और सम्राट उसके लिए वन की खाक क्यो छानते फिरते? अगर भगवान् किसी का मन नही मोहते तो प्रहलाद को किसने पागल बना रखा था? और मीरा ने किस मतलब से कहा था- 'मेरे तो गिरधर गोपाल दूसरो न कोई।'

परमात्मा स्वय कहने नही आता कि 'मैं मोहनगारो हू' मगर भक्त लोग ही कहते है- श्री जिन मोहनगारो छे। परमात्मा को मोहनगारो मानने वाला भक्त कैसा होना चाहिए, यह जानने के लिए सासारिक बातो पर दृष्टिपात करना होगा।

जो पुरुष ससार के सब पदार्थों मे से केवल धन को 'मोहनगारो' मानता है, उसके सामने दूसरी तरह की चाहे लाखो बाते की जाए, लेकिन वह धन के सिवाय और किसी भी बात पर नहीं रीझेगा। उसे धन-ही-धन दिखाई देगा। वह सोने मे ही सब करामात मानेगा। वह कहेगा -

**'सर्वे गुणा काञ्चनमाश्रयन्ति।'**

ससार के समस्त सुखो का एकमात्र साधन और विश्व मे एकमात्र सारभूत वस्तु धन है, धन ही परब्रह्म है, धन ही धर्म है, धन ही लोक-परलोक है, ऐसा समझने वाला पुरुष धन को ही मोहनगारो मानेगा। ऐसा आदमी ईश्वर को मोहनगारो नही मान सकता। वह ईश्वर की तरफ झाक कर भी नही देखेगा। कदाचित् किसी की प्रेरणा से ईश्वर की प्रार्थना करेगा भी तो कचन के लिए करेगा। वह धन-लाभ को ही ईश्वर की सच्चाई की कसोटी बना लेगा।

कचन और कामिनी ससार की दो महाशक्तिया हे। कई लोग ऐसे है, जिनके लिए कचन तो इतना 'मोहनगारो' नही है, किन्तु कामिनी ही उन्हे

गुण–निधान, सुख–निधान और आनन्द–निधान जान पडती है। कनक और कामिनी मे ही ससार की समस्त शक्तियो का समावेश हो जाता है।

इन शक्तियो से जिसका अन्तःकरण अभिभूत हो गया है, जिसके हृदय पर इन्होने आधिपत्य जमा लिया है, वह ईश्वर की तरफ नही झाकेगा। अगर झाकेगा भी तो इसलिए कि ईश्वर उसे कामिनी दे। कदाचित् कामिनी मिल जाय तो वह ईश्वर से पुत्र आदि परिवार की याचना करेगा। पुत्र–पौत्र मिल जाने पर वह सासारिक मान–सम्मान के लिए ईश्वर को नमस्कार करेगा। मगर जो मनुष्य कचन और कामिनी आदि के लिए ईश्वर की उपासना करेगा वह उनमे से किसी की कमी होते ही ईश्वर से विमुख हो जाएगा और कहेगा– ईश्वर है कौन? अपना उद्योग करना चाहिए, वही काम आता है। ऐसे लोग ईश्वर के भक्त नही हो सकते। इनके आगे ईश्वर की बात करना भी निरर्थक–सा हो जाता है।

जैसे धन को मोहनगारो मानने वाला धन के सिवाय और किसी मे भलाई नही देखता, उसी प्रकार ईश्वर को मोहनगारो मानने वाले मनुष्य ईश्वर के सिवाय और किसी मे भलाई नही देखते। वे लोग ईश्वर को ही अपना उपास्य समझते है।

जल मे रहने वाली मछली खाती भी है, पीती भी है, विषय–भोग भी करती है मगर करती है सब–कुछ जल मे रह कर ही। जल से अलग करके उसे मखमल के बिछौने पर रख दिया जाय और बढिया भोजन खिलाया जाए, तो वह न भोजन खाएगी न मखमल के मुलायम स्पर्श का आनन्द ही अनुभव करेगी। उसका ध्यान तो जल मे ही लगा रहेगा। परमात्मा के प्रति भक्तो की [illegible] भी ऐसी ही होती है। भक्त चाहे गृहस्थ हो या साधु, पानी के बिना [illegible]

कोई क्या जान सकता है? इसी प्रकार जिन्हे परमात्मा से उत्कट प्रेम है, वही बतला सकते हैं कि परमात्मा मे क्या आकर्षण है, कैसा सौन्दर्य है और कैसी मोहक–शक्ति है? क्यो उन्हे परमात्मा के ध्यान बिना चैन नही पडता? उनके अन्तर से निरन्तर यह ध्वनि फूटती रहती है–

**'श्री जिन मोहनगारो छे, जीवन–प्राण हमारो छे।'**

इस प्रकार परमात्मा, भक्त का आधारभूत है। परमात्मा को तभी ध्यान मे लिया जा सकता है, जब उसे कचन–कामिनी से अलिप्त रखा जाए। जिसमे कामना–वासना नही है, वही मोहनगारो होता है। जो कामना–वासना से लिप्त है– वह वीतराग नहीं है और जो वीतराग नहीं है, वह मोहनगारो भी नही हो सकता।

त्याग सब आत्माओ को स्वभाव से ही प्रिय है। एक साधु को देखकर ही हृदय मे भक्ति उत्पन्न हो जाती है। आप (श्रोतागण) यहा धन के लिए नही आये हैं। यहा मेरे पास आने का मतलब दूसरा ही है। वह क्या है? त्याग के प्रति भक्ति। जब साधु के थोडे–से त्याग को देखकर ही उसके प्रति प्रीति और भक्ति की उत्पत्ति होती है, तो जो भगवान् पूर्ण वीतराग है, उनके ध्यान से कितना आनन्द आता होगा? कदाचित् यहा आकर व्याख्यान सुनने वालो पर टैक्स लगा दिया जाए, तो क्या आप लोग आएगे? टैक्स लगा देने पर आप कहेगे– इन साधुओ को भी हम गृहस्थो के समान ही पेसो की चाह लगी है और जहा पैसो की चाह है, वहा परमात्मा कैसे हो सकता है, क्योकि परमात्मा तो वीतराग है?

व्याख्यान सुनने के लिए आने वालो पर पैसे का टैक्स न लगाकर छटाक–छटाक भर मिठाई लेकर आने का नियम लागू कर दिया जाए तो खुशामद के लिहाज से मिठाई लेकर आने की बात दूसरी है, लेकिन वीतरागता की भावना से आप न आएगे और कहेगे– इन साधुओ को भी रस–भोग की आवश्यकता है। साराश यह कि आप यहा त्याग देखकर ही आए हैं। इस प्रकार लगभग सभी आत्माओ को त्याग प्रिय हे। फिर यह त्याग–भावना क्यो दबी हुई है? इस प्रश्न का उत्तर यही होगा कि आत्मा कचन और कामिनी के मोह मे फसा हुआ है। आत्मा रात–दिन सासारिक वासनाओ मे लगा रहता है, इसी कारण उसकी त्याग–भावना दबी हुई हे।

।१८ वासना के वशवर्ती होने के कारण कई लोग धर्म–सेवन भी वासनाओ पूर्ति के उद्देश्य से ही करते हैं। कनक और कामिनी के भोग मे सुविधा वृद्धि होने के लिए ही वे धर्म का आचरण करते हैं। ऐसे लोगो का

अन्त करण वासना की कालिमा से इतना मलीन हो गया है कि परमात्मा का मन–मोहन रूप उस पर पतिबिम्बित नही हो सकता।

यद्यपि मुझमे वह उत्कृष्ट योगशक्ति नही है कि मै आपका ध्यान ससार की ओर से हटाकर ईश्वर मे लगा दू, लेकिन बडे–बडे सिद्ध–महात्माओ ने शास्त्रो मे जो कुछ कहा है, मुझे उसमे बहुत–कुछ शक्ति दिखाई देती है और इसी कारण वही बात मैं आपको सुनाता हू। आप उन महात्माओ के अनुभवपूर्ण कथन की ओर ध्यान लगाइये। फिर सम्भव है कि आपका ध्यान ससार की ओर से हटकर परमात्मा की ओर लग जाए।

मनुष्य सृष्टि का बादशाह है। फारसी भाषा की एक कहावत मे बतलाया गया है कि मनुष्य सब जीवो का बादशाह है। इस कहावत के अनुसार मनुष्य सब प्राणियो का राजा है और सब प्राणी उससे छोटे हैं। जब मनुष्य का इतना अधिक महत्त्व है, मनुष्य का पद इतना ऊचा है तो आपको विचारना चाहिए कि हमारा कर्त्तव्य क्या होना चाहिए? जो सबसे बडा गिना जाता है वह किसी–न–किसी अच्छे कर्त्तव्य से ही। मनुष्यो मे ही देखो। मनुष्यो मे कोई जज होता है, जिसका दर्जा ऊचा गिना जाता है। सभी मनुष्य जज नही होते। क्या बढिया कपडे और बढिया आभूषण पहनने से कोई जज बन जाता है? नही। जिसके दिमाग मे इसाफ करने की ताकत है, जो दूध को दूध और पानी को पानी सिद्ध कर दिखा देता है, इस शक्ति के कारण जो अपराधी को कारागार मे भेज सकता है या अभियोग से मुक्त कर सकता है, फासी की सजा दे सकता है या कारागार से छुडा सकता है, वह जज कहलाता है। इस प्रकार न्याय करने के लिए ही जज होता है।

मतलब यह है कि जज जनता का कल्याण करता है, जनता को

देखा जाता है। पशु कहलाना, इसलिए बुरा लगता है कि मनुष्य पशु नही है, लेकिन जरा हिसाब लगाकर देखो कि आप पशु से बडे तो कहलाते हैं, मगर वास्तव मे ही बडे हैं या नही? अगर बडे हो तो कितने?

यह पहले ही कहा जा चुका है कि किसी भी व्यक्ति की विशिष्टता या उच्चता उसके कर्त्तव्य पर निर्भर करती है।

हम साधुओ को यहा (जोधपुर में) किसने रोका है? आप कह सकते हैं कि सघ ने प्रार्थना करके रोका है, लेकिन भगवान् महावीर की आज्ञा चातुर्मास मे एक स्थान पर रहने की न होती तो आपकी प्रार्थना भी स्वीकृत नही हो सकती थी। भगवान् की आज्ञा का पालन हमारा कर्त्तव्य है। उनकी आज्ञा के विरुद्ध, लाखो मनुष्यो की प्रार्थना होने पर भी चातुर्मास समाप्त होने के बाद क्या साधु एक दिन भी रह सकते हैं? नही।

भगवान् महावीर ने चौमासे मे एक ही स्थान पर रहना साधुओ के लिए कर्त्तव्य बतलाया है। भगवान् ने कहा है– 'हे मुनि! वर्षा ऋतु मे पानी बरसने से मार्ग बन्द हो जाते हैं, सब जगह हरियाली फैल जाती है, असख्य कीडे–मकोडे पैदा हो जाते हैं, इस कारण विहार करने मे कठिनाई होती है और विहार करने से अहिसा धर्म का उच्च आदर्श नही पल सकता। अतएव वर्षा मे उत्पन्न होने वाले जीवो की रक्षा के उद्देश्य से मै आज्ञा देता हू कि चार महीने एक स्थान पर निवास करना और प्रतिसलीनता धारण करना। प्रतिसलीनता धारण करने का अर्थ है– मन, वचन, कार्य को सदा की अपेक्षा अधिक रोक कर तप–सयम अधिक करना।

इस प्रकार चार मास तक एक स्थान पर रहना भगवान् की आज्ञा के अनुसार साधु का कर्तव्य है। अगर कोई साधु यह सोचता है कि यहा चार मास रहना ही है और यहा की मिठाई बडी स्वादिष्ट होती है तथा भक्त लोग खूब 'घणी खम्मा' करते है तो मिठाई खाकर 'घणी–खम्मा' की मौज क्यो न लूट ले? और ऐसा सोच कर वह अगर चातुर्मास को खाने–पीने ओर मान–बडाई का साधन बना लेता है तो क्या वह भगवान् की आज्ञा का और अपने कर्त्तव्य का पालन करता है? कदापि नही।

जो साधु चातुर्मास को जीवो की रक्षा एव अधिक तप–सयम करने अवसर न मानकर, जिह्वा–तृप्ति या मान–बडाई का अवसर समझता हे, व ` उसे पाप–श्रमण कहते हैं। चातुर्मास के सिवाय शेषकाल मे जो

तप–सयम किया जा सकता था, उसे चातुर्मास मे एक स्थान पर रहकर करना चाहिए। चातुर्मास मे अधिक–से–अधिक धर्म–जागृति करनी चाहिए और जिन पाणियो की दया के खातिर एक स्थान मे रहने की भगवान् ने आज्ञा दी है, उन प्राणियो की दया ससार मे फैलानी चाहिए।

यह तो हुई धर्म की आज्ञा। लेकिन इस अवसर पर हमे समाज की रूढियो पर भी विचार करना आवश्यक है। समाज का धर्म के साथ आधार–आधेय सम्बन्ध है। विशेष प्रकार के व्यक्तियो का समूह ही समाज कहलाता है और व्यक्ति ही धर्म का आराधन करते हैं। अतएव समाज की शुद्धि का अर्थ है व्यक्तियो के चरित्र का सशोधन। जब व्यक्तियो का जीवन शुद्ध होता है, उनके सामाजिक आचार–विचार विवेकपूर्ण और नीतिमय होते हैं, तभी तो उनके जीवन मे धर्म का बीज अकुरित होता है। बीज बोने से पहले किसान खेत जोत कर बीज बोने योग्य बनाता है, फिर बीज बोता है और तब अकुर उत्पन्न होते है। इसी प्रकार धर्म का बीज बोने से पहले सामाजिक जीवन को ठीक बना लेना अत्यन्त आवश्यक है। सामाजिक–जीवन को सुधारने का आशय है जीवन मे नैतिकता लाना। नीति, धर्म की नीव है। अतएव सच्ची धार्मिकता लाने के लिए नीतिमय जीवन बनाने की अनिवार्य आवश्यकता है। अनेक सामाजिक कुरीतिया इस प्रकार के जीवन निर्माण मे बाधक होती हैं, अतएव उन पर विचार करना भी आवश्यक है।

चातुर्मास मे साधुओ का जो कर्त्तव्य है, उसका साधारण दिग्दर्शन किया जा चुका है। साधु अपने कर्तव्य का पालन करे और अपनी जिम्मेदारी

## मशीन का आटा

अभी कुछ दिन पहले तक गृहस्थ बहिने अपने हाथ से आटा पीसती थी। धनाढ्य और निर्धन का इस विषय मे कोई भेद नही था। शरीर के लिए किसी–न–किसी प्रकार के शारीरिक व्यायाम की जरूरत होती ही है। निरोग रहने के लिए यही अत्यावश्यक है। अपने हाथ से आटा पीसने मे बहिनो का अच्छा व्यायाम हो जाता था और वे कई प्रकार के रोगो से बची रहती थी। परन्तु आजकल हाथ की चक्की घरो से उठ गई और उसका स्थान कलचक्की ने ग्रहण कर लिया है। बहिने आलसी हो गई हैं। वे अपने हाथ से काम करने मे कष्ट मानती हैं और धीरे–धीरे बडप्पन का भाव भी उन्हे ऐसा करने के लिए रोकने लगा है। इसका एक परिणाम तो प्रत्यक्ष दिखाई देता है कि बहिनो ने अपना स्वास्थ्य खो दिया है। आज अधिकाश बाइया निर्बल, नि सत्व और तरह–तरह के रोगो से ग्रस्त हैं। प्रसव के समय अनेक बहनो को भारी कष्ट उठाना पडता है और कइयो को तो प्राणो से भी हाथ धो बैठना पडता है। इसका एक प्रधान कारण आलस्यमय जीवन है, जिसकी बदौलत वे शारीरिक श्रम से वचित रहती हैं। इतना सब होते हुए भी उनकी आखे नही खुलती, यही आश्चर्य है।

शारीरिक रोगो के अतिरिक्त कलचक्की के कारण और भी अनेक हानिया होती है। कलचक्की आटे के असली सत्त्व के असली को तो आप खा जाती है और सिर्फ आटे का नि सत्त्व कलेवर बाकी रखती है। ससार मे कहावत है कि जिस खाद्य वस्तु पर डाकिन की दृष्टि पड जाती है वह सत्त्वरहित हो जाता है। डाकिन के सम्बन्ध मे यह कहना तो सिर्फ बहम मात्र है, लेकिन कलचक्की तो प्रत्यक्ष ही अन्न का सत्व खा जाती है। कलचक्की मे पिस कर निकाला हुआ आटा जलता हुआ होता है और ठण्डा होने पर ही काम मे आता है। वह जलता हुआ आटा मानो कह रहा है कि– 'मेरा सत्व चूस लिया गया है और मैं बुखार चढे मनुष्य की तरह कमजोर हो गया हू।'

कलचक्की का आटा खाने मे आपको सुविधा भले ही मालूम होता हो, लेकिन किसी भी दृष्टि से देखिये, इसका व्यवहार करना भयकर भूल है। स्वास्थ्य की दृष्टि से वह लाभप्रद नही है, लेकिन ससार की दृष्टि से भी वह अत्यन्त हेय है। बम्बई मे सुना था कि मछली बेचने वाले लोग जिस टोकरी मछलिया रखकर बेचते हैं, उसी टोकरी मे गेहू लेकर कलचक्की मे पिसाने ते हैं। मछली वाली टोकरी के गेहू कलचक्की मे पिसते हैं, उसी मे दूसरे पिसते है। लोग यो तो छूआछूत का बडा ध्यान रखते हैं, लेकिन कलचक्की

मे वह छूआछूत भी पिस कर चूर–चूर हो जाती है। भाइयो! क्या मछली वाली टोकरी के गेहू का आटा कलचक्की मे रहकर आप लोगो के आटे मे नही मिलता होगा? और वह आटा बुरे सस्कार नहीं डालता होगा?

आप डॉक्टरो की राय लेगे तो वे आपको बतलाएगे कि कलचक्की का आटा हानिकारक होता है।

इसके सिवाय हाथ की चक्की से अल्प–आरम्भ से काम चलता था, लेकिन कलचक्की से महा–आरम्भ होता है।

कलचक्की से गृहस्थ–जीवन की एक स्वतन्त्रता नष्ट हो गई और परतन्त्रता पैदा हो गई है।

## बिना छना पानी

गर्मी और वर्षा के कारण आटे मे भी कीडे पड जाते हैं, जल मे भी कीडे पड जाते है और ईंधन मे भी। लोग धर्म–ध्यान तो करते हैं, परन्तु इन जीवो की रक्षा करने मे और हिसा के घोर पाप से बचने मे न मालूम क्यो आलस्य करते हैं? बडे–बडे मटको मे भरा हुआ पानी कई दिनो तक खाली नही होता। पहले के भरे पानी मे दूसरा पानी डालते रहते हैं। कदाचित् पहले का पानी आरम्भ मे छान कर भरा गया हो, तो भी उसमे जीव उत्पन्न हो जाते है। एक बार छना हुआ जल सदा के लिए छना हुआ नहीं रहता। अतएव ऊपर से नया पानी डाल देने से वह भी बिना छना हो जाता है। उसे व्यवहार मे लेना हिसा का कारण है। अगर जल छानने की यतना मर्यादापूर्वक की जाय तो अहिसा–धर्म का भी पालन हो और स्वास्थ्य की भी रक्षा हो। आप सामायिक धर्म–ध्यान तो करते है, पर कभी इस पर भी ध्यान देते हैं कि आपके घर मे पानी छानने की कपडे की क्या दशा है?

बढेगी, रोगो से रक्षा होगी और दया का पालन होगा। जो आदमी बिना जल भी न पियेगा, क्या उसके हृदय मे कभी मछली पकडने की भावना उत्पन्न होगी?

'नहीं।'

## रात्रि–भोजन

जल छानने के साथ ही भोजन मे भी विवेक रखने की आवश्यकता है। रात्रि–भोजन अत्यन्त ही हानिकारक है। क्या जैन, क्या वैष्णव सभी ग्रन्थो मे रात्रि–भोजन को त्याज्य माना गया है। जिसने रात्रि–भोजन त्याग दिया है, वह एक प्रकार से तपस्या करके अनेक रोगो से बच रहा है, रात्रि–भोजन त्यागने से बहुत लाभ होता है। प्लेग के कीडो का जोर दिन मे उतना नही होता, जितना रात्रि मे होता है। रात्रि मे प्लेग के कीडे प्रबल हो जाते हैं, दिन मे सूर्य की किरणो से या तो वे नष्ट हो जाते हैं या प्रभावहीन हो जाते हैं। डॉक्टरो और शास्त्रकारो का कथन है कि जो भोजन रात्रि मे रहता है, उसमे अनेक प्रकार के कीटाणु पैदा हो जाते हैं। इस प्रकार रात्रि का भोजन सब प्रकार से अभक्ष्य होता है। मगर खेद है कि कोई भाई चार पहर के दिन मे तो भोजन नहीं कर पाते और रात्रि मे ही उन्हे फुर्सत मिलती है।

रात्रि–भोजन की बुराइया इतनी स्थूल हैं कि उन्हे अधिक समझाने की आवश्यकता नही जान पडती। रात्रि मे चाहे जितना प्रकाश किया जाय, अन्धेरा रहता ही है। बल्कि प्रकाश को देखकर बहुत से कीडे आ जाते हैं ओर वे भोजन मे गिर जाते हैं। अगर एकदम अन्धेरे मे भोजन किया जाए तो आकर गिरने वाले जीव–जन्तुओ का पता लग ही नही सकता। इस प्रकार दोनो अवस्थाओ मे रात्रि–भोजन करने वाले अभक्ष्य–भक्षण ओर हिसा के पाप से नही बच सकते। रात्रि–भोजन के प्रत्यक्ष प्रतीत होने वाले दोषो का दिग्दर्शन कराते हुए आचार्य हेमचन्द्र ने कहा है–

**मेधां पिपीलिका हन्ति लूका कुर्याज्जलोदरम्।**
**कुरुते मक्षिका वान्तिं, कुष्ठरोगं च कोलिक.।।**
**कण्टको दारुखण्डं च, वितनोति गलव्यथाम्।**
**व्यजनान्तर्निपतितस्तालुं विध्यति वृश्चिक ।।**
**विलग्नश्च गले वाल, स्वमडाय जायते।**
**इत्यादयो दृष्टदोषा- सर्वेषां निशिभोजने।।**

*(योगशास्त्र, तृतीय प्रकाश।)*

अर्थात्– रात्रि मे विशेष प्रकाश न होने के कारण अगर कीडी भोजन के साथ पेट मे चली जाए तो वह मेधाशक्ति (बुद्धि) का नाश करती है। जू गिर जाए तो जलोदर नामक भयकर रोग होता है। मक्खी से वमन होता है। कोलिक (जीव विशेष) से कोढ होता है। काटा या लकडी की फास भोजन के साथ खाने मे आ जाए तो गले मे पीडा हो जाती है। कदाचित् बिच्छू व्यजनो मे मिल जाए तो तालू को फोड डालता है। बाल से स्वरभग होता है। इस प्रकार के अनेक दोष रात्रि–भोजन करने से उत्पन्न होते हैं।

पूर्वोक्त शारीरिक दोषो के अतिरिक्त रात्रि–भोजन हिसा का कारण तो है ही। इस विषय मे कहा है–

**जीवाक कुथुमाईण घायण भायणधोयणाईसु।**
**एवमाइ रयणिभोयणदोसे कोसाहिउं तरइ।।**

अर्थात्– जो लोग रात्रि मे भोजन करते हैं, उनके यहा रात्रि मे भोजन पकाने का भी विचार नही रहता और उसी स्थिति मे बर्तन धोने आदि कामो मे कुथवा आदि जीवो की घोर हिसा होती है। रात्रि–भोजन मे इतने अधिक दोष है कि कहे नही जा सकते।

रात्रि–भोजन के दोषो के उदाहरण खोजने से सैकडो मिल सकते है। जिस रात्रि–भोजन को अन्य लोग भी निषिद्ध मानते है, उसका सेवन अहिसा और सयम का अनुयायी जैन किस प्रकार कर सकता है? एक उदाहरण लीजिये–

जैनी रात को नही खाते है, सुन चतुर भाई।
हठ करके जिस किसी ने खाया, क्या नसीहत पाई।।
रामदयाल सागर मे हकीम था, उसकी थी नारी।
प्यास लगी पानी की उसको, रात थी अंधियारी।।
मकडी उसमे पडी आन पर जहरी थी भारी।
जहरी मकडी गई पेट मे, हो गई दुखियारी।
पेट फूला और सूजी सारी, वैद औषधि करी तैयारी।
नहि लागे कारी।।
छह महीने मे मुई निकली सागर मे भाई।। हठ ।।

बना, यह आज तक नहीं सुना। मनुष्य कहलाते हुए भी लोग राजनीतिक ओर लोकनीति के विरुद्ध कार्य करते है, इसी कारण ससार मे त्राहि-त्राहि मच रही है। अपने अधिकार के काम न करने से ही ससार मे गडबड है। लोग अपने अधिकारी को भूल कर लोगो के गले काटने मे लगे है, तब उन्हे अधिकारों कैसे कहा जाए? जो अपने अधिकार के काम नही करता, उसके लिए 'अकार लोपात्तस्य ककारो द्वित्वता व्रजेत्' अर्थात् अधिकार शब्द मे 'अ' का लोप होकर 'क' अक्षर को द्वित्व होकर 'धिक्कार'* हो जाता हैं। लोक धिक्कार से डरते है, पर अधिकार के काम नहीं करते । 'पशु' कहलाने मे अपना अपमान मानते हैं। मगर पशुओ के काम छोडना नही चाहते।

अगर पशु और मनुष्य की तुलना की जाए तो मालूम होगा कि विभिन्न पशुओ की अपेक्षा मनुष्य कई बातो मे गया – बीता है। सर्वप्रथम काम भोग को ही ले लीजिए। पशु की काम-वासना कितनी मर्यादित है? स्त्री जाति के पशु गर्भधारण के अतिरिक्त कभी काम सेवन नहीं करते। नर-जातीय पशु भी शेष समय मे उनके पास नही जाते। मगर मनुष्य विषय-वासना का कीडा बना हुआ है। उसने समस्त मर्यादा को लाघ कर घोर उच्छृञ्खलता धारण की है उसके लिए वर्ष मे तीन सौ पैंसठ दिन एक सरीखे है। इस विषय मे उसे समय-असमय और गम्यागम्य का कोई विवेक नही है।

वचे-खुचे और रूखे-सूखे रोटी के कतिपय टुकडो पर निर्वाह करके भी अपने स्वामी की भक्ति और रक्षा करने वाले कुत्ते की तुलना किस मनुष्य के साथ की जाए? कुत्ता अपने स्वामी की रात-दिन रक्षा करता हे, जबकि मनुष्य अपने स्वामी को, आजीविका देने वाले को भी धोखा देने मे नही चूकता।

गाय ओर भैंस आदि दुधारू पशु घास और खल जेसी चीजे खाकर उनके वदले मे मनुष्य को अपने हृदय का रस-दूध देते हें, जिसके बिना मनुष्य-समाज का काम चलना कठिन हे।

सिह बहुत ही भयकर प्राणी समझा जाता हे, मगर क्या वह अपने सजातीय सिह को मारकर खा जाता है? नही। लेकिन मनुष्य उसकी अपेक्षा इतना भीषण है कि वह मनुष्य को भी मारकर खा जाता हे।

आज ससार पर निगाह दोडाइये तो आपको यह समझने मे तनिक भी देरी नही लगेगी कि मनुष्य को मनुष्य से जितना भय हे, उतना किसी भी अन्य जीवधारी से नहीं हे। एक मनुष्य, दूसरे मनुष्य के लिए कितना विकराल

---

* अधिकारपद प्राप्य नोपकार करोति य ।
अकारो लोपमात्रेण ककारो द्वित्वता व्रजेत्।

होता है? मनुष्य का जितना निर्दयतापूर्वक सहार मनुष्य ने किया और कर रहा है, उतना कभी किसी ने नहीं किया।

पशु, पशुओ को मारने के लिए कभी फौज नही बनाता मगर मनुष्यो ने जो करोडो मनुष्यो की फौज बना रखी है, वह किसलिए है? पशुओ के लिए नही, वह मनुष्यो का ही सहार करने के लिए है। बुद्धिमान् वैज्ञानिक भाति–भाति के सहारक साधनो का, विषमय गैस आदि का जो आविष्कार कर रहे हैं सो राक्षसो के लिए नहीं, अपितु मनुष्यो के ही प्राणो का हरण करने के लिए।

पशु ससार कम–से–कम वस्तुओ पर अपना निर्वाह करता है। वह पेटभर खाने के सिवाय कोई सग्रह नहीं करता, मगर मनुष्य की सग्रह–लालसा का कहीं ओर– छोर नहीं। वह अधिक–से–अधिक सग्रह करके भी सतोष नही मानता। अपनी वास्तविक आवश्यकता के अनुसार सग्रह करना तो समझ मे आ सकता है, किन्तु इतना अधिक और अनावश्यक सग्रह करना कि जिससे दूसरे मनुष्यो को भोजन–वस्त्र के कारण तडप–तडप कर प्राण देने पडे कहा तक उचित हो सकता है? अपनी लालसा की पूर्ति के लिए या बडप्पन दिखलाने के लिए अपने भाई–बन्धुओ पर भी रहम न करना और उन्हे काल के गाल मे भेजने मे सहायक बनना ही क्या असाधारण बुद्धि के धनी मनुष्य को शोभा देता है? क्या इसीलिए मनुष्य पशुओ से श्रेष्ठ कहलाता है? यह सब देखकर आपको क्या यह नही मालूम होता कि पशु मे पशुता के जितने अश हैं उनसे कही अधिक मनुष्य मे मौजूद है।

इसी प्रकार जज अथवा वकील वही है, जो अपने-अपने अधिकार के काम करता है। जो सच्चा न्याय न करके केवल पैसे के गुलाम बने रहते हैं, पैसे के प्रलोभन में पड कर न्याय की उपेक्षा करते हैं, यही नहीं वरन् अन्याय को न्याय प्रमाणित करते हैं, धनवान् का पक्ष लेकर निर्धन के साथ अन्याय करते हैं, वे अपने धिक्कार से अपने-आप को वचित करते हैं।

अधिकाश मनुष्य पैसे के दास बन कर धिक्कार के पात्र बनते हैं। झूठ और जालसाजी का मामला जानते हुए भी उसे सच्चा सिद्ध करने की कोशिश करना क्या वकीलो को कर्त्तव्य है? लेकिन वकील शायद यह सोचते हैं कि सीधे-सच्चे मुकदमे लेने से ही हमारा गुजर कैसे होगा? मनुष्य के लिए मेहनत-मजदूरी करना बुरा नहीं है, लेकिन झूठे को सच्चा और सच्चे को झूठा बनाना और इसी आजीविका से अपना पेट भरना शोभा नही देता। धर्मी मनुष्यो को समझना चाहिए कि हम प्राणो की बाजी चाहे लगा देगे मगर अन्याय करके आजीविका न चलाएगे।

इसी प्रकार चोरी-जारी, अभक्ष्य-भक्षण, नीच वातावरण मे रहना आदि बाते मनुष्य को उसके अधिकार से भ्रष्ट करती हैं।

सभी धर्म एक स्वर मे सदाचार की महिमा प्रकट करते हैं। सदाचार की बडाई न करने वाला कोई धर्म ही नहीं है। लोग अपने जीवन-व्यवहार मे सदाचार को महत्त्व देने लगे तो ससार मे सर्वत्र शान्ति और सुख का सचार हो जाये।

## जसमा सती

महिला-वर्ग सदाचार की वृद्धि मे अच्छा योग दे सकता है। महिला-वर्ग चाहे तो पुरुष-वर्ग को जल्दी सदाचार मे प्रवृत्त कर सकता है। इस विषय मे एक आख्यान आपको सुनाता हू। इससे आप यह भी समझ सकेगे कि पर-स्त्री की ओर लोलुपता की निगाह रखने वाला पुरुष किस प्रकार धिक्कार का पात्र है ओर पर-पुरुष को न चाहने वाली स्त्री किस प्रकार धन्यवाद की पात्री है। जो आख्यान मैं कह रहा हू, उसका वर्णन गुजरात के इतिहास मे मौजूद हे और गुजराती लोग उसे बडे प्रेम से गाते ओर पढते हैं।

गरिमामय गुजरात नामक जनपद मे पाटन एक विख्यात नगर अब भी मोजूद हे, जहा आचार्य हेमचन्द्र का शिष्य कुमारपाल राजा हो चुका हे। उसी पाटन मे सिद्धराज सोलकी नामक एक राजा था। सिद्धराज इतिहास-प्रसिद्ध राजा हे। वह बडा ही बली, साहसी ओर कला-कुशल राजा था। मगर उसमे

एक बडा दोष भी था और वह यह कि वह लम्पट था। उसकी लम्पटता ने उसे कलंकित कर दिया था।

कर्मदेवी नामक एक महिला का पति रायखेगार था। सिद्धराज सोलकी ने कर्मदेवी को अपने चगुल मे फासने के लिए उसी के सामने उसके पति का सिर उतार दिया। इसके पश्चात् वह क्रूरता की हसी हसकर बोला– देखो कर्मदेवी, अपने पति की हत्या के लिए तुम्ही जिम्मेदार हो। तुम मेरी बात मान लेती तो यह नौबत न आती। तुम चाहती तो मेरा कहा मान कर अपने पति की प्राण–रक्षा कर सकती थी। मगर 'गई सो गई अब राख रही को' इस कहावत पर ध्यान दो। जो हुआ उसकी चिन्ता छोड कर जो रहा है, उसकी रक्षा का विचार करो।

कर्मदेवी जानती हो, क्यो मैं यह चेतावनी दे रहा हूँ? अगर तुमने अब भी मुझे स्वीकार न किया तो मै तुम्हारे प्राणप्रिय पुत्र को इसी प्रकार काट डालूगा। क्या तुम अपने पुत्र की भी रक्षा नही करना चाहती? समझ लो, सोच देखो। मगर अधिक विलम्ब मत करो। उत्तर दो।

कर्मदेवी सती स्त्री थी। वह पति की हत्या से विचलित नही हुई और पुत्र की हत्या की धमकी भी उस पर असर न कर सकी। उसने सिहनी की भांति कडक कर उत्तर दिया– राजा, तू सत्ता के मद मे उन्मत्त हो रहा है। तुझे तनिक भी विवेक नही रहा। मैं अपने पतिदेव की रक्षा नहीं कर सकी, मगर याद रखना शीघ्र ही एक दिन आएगा जब तू आप–अपनी रक्षा करने मे असमर्थ हो जाएगा। तेरी इस नृशसता और लम्पटता की कहानी इतिहास मे काले अक्षरो मे लिखी जाएगी। तेरी यह गौरवगाथा तेरी सन्तान और दूसरे लोग घृणा और लज्जा के साथ पढेगे और अनन्तकाल तक तेरे नाम पर थूकते रहेगे। गुजरात के कलक! आज जो चाहे कर ले। मेरे पुत्र का घात करके भी

हो गया। कर्मदेवी दुनिया की दृष्टि मे अबला ही थी, मगर उसमे सतीत्व का जो असाधारण सामर्थ्य था, उसके कारण वह सबला ही नही वरन् प्रबला भी थी। ऐसी देविया ससार का सिगार हैं।

सिद्धराज की एक ऐसी ही भद्दी-से-भद्दी करतूत इतिहास मे और लिखी गई है। वह इस प्रकार है-

एक बार पाटन के राज्य मे दुष्काल पडा। सिद्धराज ने पाटन की प्रजा की रक्षा के लिए प्रजा को मजदूरी देने के अभिप्राय से सहस्रलिग नामक तालाब खुदवाना आरम्भ किया।

पाटन की ही भाति मालवा मे भी उस समय दुर्भिक्ष पडा हुआ था मालवा के लोग जीवन-निर्वाह के लिए देश-विदेश जा रहे थे। मालवा के रहने वाले ओड जाति के एक कुटुम्ब ने पाटन मे विशाल तालाब खुदने का समाचार सुना। यह सुनकर वह कुटुम्ब भी पाटन के सहस्रलिग तालाब का काम करने गया। उसे काम मिल गया। मिट्टी खोदने और ढोने का काम उस परिवार को सौंपा गया।

ओड लोगो मे टीकम नामक एक ओड था। उसकी पत्नी जसमा अद्वितीय सुन्दरी थी। मगर वह केवल सुन्दरी ही नही, साहस, चतुरता और विलक्षणता की भी मूर्ति थी। उसमे ऐसा साहस था कि उसने गुजरात के राजा सिद्धराज के भी छक्के छुडा दिए। जाति से ओड होने पर भी जसमा ने जिस साहस और वीरता का परिचय दिया, धर्म मे जैसी दृढता दिखलाई, वैसा करना कई-एक राजकुल की स्त्रियो के लिए भी कठिन है।

तालाब की खुदवाई का काम चल रहा था। ओड परिवार के पुरुष मिट्टी खोदते थे और स्त्रिया उसे उठा-उठा कर बाहर फेकती थी। जसमा भी मिट्टी ढोती थी। उसके एक छोटा सा बालक था। जसमा ने सोचा- 'बालक की रक्षा करना तो मेरा आवश्यक कर्त्तव्य है ही, मगर अपने पति की सहायता करना भी कम आवश्यक नही है। अपना बोझ पति पर डालना उचित नही हे। स्त्री के अर्धांगिनी होने की परीक्षा ऐसे ही आडे समय मे होती है।'

जसमा ने तालाव के किनारे एक बरगद के वृक्ष पर ऐसा मौका देखकर झूला बाध दिया कि वह मिट्टी फेकने के लिए आते-जाते समय बालक को देखती जाए और झुलाती रहे।

तालाव के काम का निरीक्षण करने के लिए सिद्धराज स्वय आया करता था। एक दिन जसमा पर उसकी दृष्टि पड गई। सिद्धराज की आखो मे जसमा का रूप-लावण्य खटक गया। उसका सौंदर्य देखकर उसकी

वासना भडक उठी। सिद्धराज मन–ही–मन विचार करने लगा–'अहा! क्या रूप–लावण्य है! मेरी रानिया तो इसके पैर के अगूठे की बराबरी नही कर सकती। यह अनमोल रतन राजमहल मे शोभा दे सकता है। यह साधारण मजदूरिन है, विपदा की मारी है और मै हू गुजरात का प्रतापशाली अधिपति– इसे प्राप्त कर लेना तो मेरे बाए हाथ का खेल है। इसका सुदर रूप देखकर जान पडता है, मानो कर्मदेवी ही नया अवतार लेकर जन्मी हो। जैसे भी हो, इसे हथियाना होगा। गुदडी के इस लाल को राजशय्या का आभूषण बनाकर इसका उद्धार करना ही चाहिए।'

राजा सिद्धराज धीरे–धीरे जसमा के पास आ पहुचा। एक ओर गुजरात का वीर राजा सिद्धराज और दूसरी ओर ओड जाति की गरीब मजदूरिन है। कामी पुरुष की जघन्य लालसा हृदय मे पैदा होती है और आखो के रास्ते बाहर फूट पडती है। उसके नेत्र ही उसके दिल का भेद जाहिर कर देते है। कौन जाने, कामी इस तथ्य को समझते हैं या नही? मगर कामान्ध पुरुष कैसे समझ सकते हैं? लेकिन आखो की यह नीरव भाषा पढने मे स्त्रिया कभी भूल नही करती। वे चट से ताड लेती है। फिर जसमा जैसी विचक्षण स्त्री के लिए तो यह समझना कोई बडी बात नही थी। सिद्धराज जैसे ही जसमा की ओर बढा कि वह समझ गई। वह जरा दूर हट गई।

सिद्धराज ने जसमा से कहा– 'क्या तुम्हारा यह सुकुमार शरीर मिट्टी उठाने के लिए है जसमा? जिस शरीर की रचना करने मे विधाता ने

अक्सर लोग परिश्रम से वचना चाहते हैं। मेहनत न करनी पडे, मगर भरपेट भोजन और आमोद–प्रमोद के साधन मिल जाए तो बस, धरती पर ही उन्हे स्वर्ग दिखाई देने लगता है। पुण्य का प्रताप ही क्या, जो बिना मेहनत किए खाना न मिला। अपनी कमाई का अन्न खाकर जीने का तत्त्व बहुत कम लोगो ने सीखा है। जसमा ऐसे ही व्यक्तियो मे थी।

जसमा ने कहा– मै बिना मेहनत किए, बैठी–बेठी खाना पसद नही करती। बैठी–बैठी खाऊ तो अनेक रोग हो जाए और फिर इलाज के लिए वैद्य फीस मागे तो मैं गरीब मजदूरिन कहा से दू?

हिस्टीरिया का रोग, जिसे अशिक्षित स्त्रिया भेडा या चेडा कहती है और जिसके होने पर मीरा दाता आदि स्थानो पर रोगी को ले जाया जाता है, बैठे रहने, परिश्रम न करने से होता है। यह रोग प्राय धनिक स्त्रियो को ही होता है, गरीब स्त्रियो को नही। गरीब स्त्रिया श्मशान के पास रहने पर भी इस रोग का शिकार नही बनती और अमीर स्त्रियो को बन्द घर मे बैठे भी यह रोग हो जाता है। असली बात तो यह है कि जो स्त्रिया आलसी होती हैं, परिश्रम नहीं करतीं, उन्हीं को यह भयानक बीमारी घेरती है। मगर अशिक्षा ओर कुसस्कारो के कारण लोग वास्तविकता को न समझ कर देवी–देवता की मिन्नत–पूजा करते है और डाक्टरो का बिल चुकाते–चुकाते परेशान हो जाते हैं। भोपा लोगो को, जो भैरवजी का प्रसाद डकार जाते हैं, कोई बीमारी नही होती, लेकिन भैरवजी को मानने वाले अगर उन्हे चढावा न चढावे तो अपनी हानि समझते हैं। यह सब भ्रम की बाते हैं। वास्तविक बात यह है कि परिश्रम न करने से ही हिस्टीरिया की बीमारी होती है।

जसमा पढी–लिखी न होने पर भी परिश्रम का मूल्य समझती थी। उसने सिद्धराज से कहा– 'मैं काम करके खाती हू। मेरा काम अच्छी तरह चल रहा हे। मेरे सम्बन्ध मे आप चिन्ता न करे।'

जसमा का यह उत्तर सुनकर सिद्धराज ने सोचा– जसमा साधारण स्त्री नहीं मालूम होती। सोन्दर्य–सम्पत्ति के साथ उसमे बुद्धि की विभूति भी है।'

सिद्धराज प्रकट मे वोला– 'जसमा, में कहता हू, तू जगल मे भटकने ओर सुवह से शाम तक मजदूरी करने के लिए नही है। तू अपने सोन्दर्य को, अपनी सुकुमारता को अपने असली स्वरूप को नही समझती, क्या तेरा यह फूल–सा कोमल शरीर मिटटी ढोने के लिए हे? तू मेरे शहर मे चल। पाटन

शहर देखकर ही तू चकित रह जायेगी। पाटन इस पृथ्वी पर स्वर्ग है। शहर मे तुझे अच्छी आराम की जगह दिला दूगा।

जसमा समझ गई कि इससे पहले जो प्रलोभन दिया था, उसमे न फसती देख अब और बडे प्रलोभन मे फसाना चाहता है। मस्तक से विचार करने वाले के लिए राजा की बात ठीक हो सकती है। मस्तक आराम ढूढता है लेकिन हृदय कुछ और ही कहता है। आधुनिक शिक्षा ने मस्तिष्क का विकास चाहे किया हो, मगर हृदय के विचारो को नष्टप्राय कर दिया है।

राजा की बात सुनकर जसमा बोली– 'कहा तो प्रकृति की स्वच्छन्द लीला का धाम स्वभाव से सुन्दर, आनन्ददायक जगल और कहा निगोडा नगर जहा गदगी की सीमा नही। जिस प्रकार गर्मी के मारे कीडे–मकोडे निकल कर रेगते हैं, उसी प्रकार नगरो के तग मार्ग मे मनुष्य फिरते हैं। जगल मे मगल रहता है। जगल सरीखी स्वच्छ वायु और विस्तृत स्थान शहर मे कहा? जगल की अपेक्षा नगर अच्छा होता तो बडे–बडे महात्मा नगर छोड कर जगल मे क्यो रहते? रामचन्द्रजी वन–वास करने के कारण ही इतने प्रसिद्ध हुए। अगर वह नगर मे ही रहे होते तो उन्हे कौन पूछता? अपनी नागरिक सभ्यता प्रदान कर हमे असभ्य बनाने का अनुग्रह हम पर न कीजिए। हमारा बिगाड हमे प्रिय है और आपका सुधार आपको मुबारक हो। हमारी दृष्टि मे आपके सुधार से हमारा बिगाड लाख दर्जे श्रेष्ठ है।"

भारतवर्ष की सभ्यता और सस्कृति का निर्माण कहा हुआ है? जगल मे या नगर मे? जगल ने भारतवर्ष को अनुपम विभूतिया प्रदान की हैं, वे सारे ससार मे भारत का गौरव बढाने वाली हैं। जगलो ने एक–से–एक उच्चकोटि के महापुरुष विश्व को दिये हैं जगल ने दर्शनशास्त्र दिया, अध्यात्मवाद दिया, विज्ञान दिया कला–कौशल दिया और क्या नही दिया? मनुष्य समाज मे अगर कोई उत्तमता है तो वह जगल की ही देन है। जगल की बदोलत ही

घबराहट पैदा करने वाली हवा! एक जगह नरक का आभास मिलता है और दूसरी जगह स्वर्गीय दृश्य दृष्टिगोचर होते हैं।

राजा जसमा का उत्तर सुन पशोपश मे पड गया। उसने सोचा– जसमा इस फन्दे मे भी नही फसी। अब उसने एक नया तरीका अख्तियार किया।

राजा ने कहा– 'जसमा! जान पडता है, तेरी बुद्धि बिगडी हुई है। गवारो का दिमाग ही उलटा होता है। उन्हे सीधी बात भी उलटी मालूम होती है। गवारो के साथ रहती–रहती तू भी गवार हो गई है। इसी कारण अधिक मनुष्यो को देखकर तुझे घबराहट होती है। अधिक मनुष्य मे रहना बडे भाग्य से मिलता है। शहरो का वास बहुत उपयोगी होता है। तू मगज की हलकी है। बन्दर क्या जाने अदरक का स्वाद? तू जगल मे रहने वाली शहरो के मजे क्या समझ सकती है? जगल जगली जानवरो के बसने की जगह है। तेरे लायक तो पाटन जैसा शहर ही है। तू चल! तुझे शहर मे रहने के लिए बहुत बढिया स्थान दिला दूगा।'

उत्तर मे जसमा ने कहा– 'आप मेरी ढिठाई ही समझ ले कि मै आपको उत्तर देने का साहस कर रही हू लेकिन सौ बातो की एक बात यह है कि जैसे आपको नगर प्रिय है वैसे ही मुझे जगल प्रिय है। शहरो के आदमी जेसे मन के मैले होते है, जगल के नही होते।'

बडे–बडे शहर पाप के किले बन रहे है। चोर, जुआरी, भगेडी, गजेडी, शराबी आदि सभी प्रकार के विकारी मनुष्य शहरो मे होते है। शहर मे बहुत–से लोग विकारो से भरे हुए ही सम्मिलित होते है। देहात मे सोने–चादी की चीजे पडी मिल जाएगी तो देहाती आदमी उसके मालिक के पास पहुचाने की इच्छा करेगा, लेकिन नगर के लोग छोटी–से–छोटी चीज के लिए भी हत्या जैसा क्रूर कर्म करने पर उतारू हो जाते है। ग्रामो की अपेक्षा नगरो मे बीमारिया ज्यादा होती है। डाक्टर की राय से बीमार लोग जगल मे रहने के लिए जाते है।

जसमा कहती है– जैसे नगरो के मार्ग सकीर्ण होते हे, उसी प्रकार वहा के निवासियो के हृदय भी सकीर्ण होते हैं। जेसे शहरो मे बदबू होती है, उसी प्रकार वहा के लोगो के हृदय मे भी वासनाओ और विकारो की बदबू होती है। आप कहते हे कि जगल पशुओ के रहने की जगह हे परन्तु क्या नगर मे नर–पशु नही रहते? जगल क्या महात्माओ का प्रिय आवास नही हे? खेर में जगल मे रहना ही पसन्द करती हू, मुझे जगल प्रिय हे। आपको जगल

बुरा लगता है, यह कोई आश्चर्य की बात नही। जहर के कीडे जहर मे रहना ही पसन्द करते हैं।

राजा– 'जसमा, तू बडी चतुर है। तेरी बुद्धि तारीफ के लायक है, मगर जान पडता है तूने शहर की गलिया ही देखी है, मेरा राज–दरबार नही देखा। चल कर देख तो सही, वह कितना स्वच्छ, भव्य और विशाल है। राजमहल कितने सुन्दर बने हुए है। कैसा सुन्दर बगीचा लगा है, तुझे इतना बढ़िया महल रहने को मिल जाय तो क्या हर्ज है?'

जसमा– 'महाराज! जगल के सामने बगीचा क्या चीज है? जगल प्राकृतिक रचना है और बगीचे मे बनावट होती है। सूर्य के सामने जैसे तारे फीके दिखाई पडते हैं, उसी प्रकार जगल के सामने बनावटी बगीचे मालूम होते है। जो जगल मे नही रह सकता हो, वह भले ही बगीचे मे जाय, राजमहल मे निवास करे परन्तु मुझे बाग या महल की आवश्यकता नही। प्राकृतिक जगल को छोडकर नकली बगीचे मे रहना कौन पसन्द करेगा? मै असली जगल मे ही भली हू।'

राजा– 'इतनी जिद्द! मै गुजरात का राजा हू और तू एक मामूली मजदूरिन है। मेरे सामने इस प्रकार की बाते करते तुझे शर्म मालूम नही होती? तू मेरा कहना मान ले। जगल मे रह कर अपने सुन्दर शरीर का नाश मत कर। शहर मे चल। वहा तुझे मृदग के मीठे स्वर और गान की मधुर तान सुनने को मिलेगी।'

जसमा मे जो शक्ति थी, वह आज हिन्दुस्तान मे होती तो हिन्दुस्तान कौन जाने कैसा देश होता? जहा प्रलोभन है, वहा शक्ति और साहस कहा? विदेशी वस्तुओ के आकर्षण मे भारतीय जनता बुरी तरह लुभा गई है। आज यह दशा है कि जिसके घर मे विलायती वस्तुए नही वह घर नही जगल माना जाता है। अगर सामान्य हिन्दुस्तानियो की तरह जसमा लोभ मे पड जाती तो क्या उसका सतीत्व की अनमोल निधि सुरक्षित रहती है? हर्गिज नही। आज लोग फैशन की फासी मे बुरी तरह फस गए हैं।

दूषित है कि वह बालको के जीवन–सुधार की ओर जरा भी ध्यान नहीं देती। मगर यह सब कहे कौन? अगर कोई कहता भी है तो वह राजद्रोही समझा जाता है।

सिद्धराज से जसमा कहती है– 'तुम्हारे गिद्धो और वाजो मे विष भरा है। मेरा मन उस विष की ओर नहीं जाता। मुझे तो जगल मे रहने वाले मोर, पपीहा और कोयल की मीठी ध्वनि ही भली लगती है। मेरे कान इन्हीं की मधुर टेर के अभ्यासी हैं।'

कोयल को चाहे सोने के पिजरे मे रखो और उत्तम–से–उत्तम भोजन दो, फिर भी वह आनन्दविभोर होकर नहीं बोलेगी। उसकी मस्त टेर आम की मजरी पर ही सुनाई देगी। वह परतत्र होकर नही बोलेगी, स्वतत्र होकर ही कूकेगी।

जसमा कहती है– 'कहा तो मोर, पपीहा और कोयल का निसर्ग–सुन्दर मधुर गान और कहा निर्जीव बाजो की आवाज! मोर, पपीहा और कोयल की अमृतमय ध्वनि मे जो आकर्षण है, जो मनोहरता है, मिठास है वह नकली गीतो मे कहा? मुझे तो इन पक्षियो की बोली ही प्यारी लगती है महाराज, मैं मूर्ख और गवारिन जो ठहरी!'

'मोर, पपीहा और कोयल की टेर से आज तक किसी मे बुरी बात पैदा हुई है?'

'नहीं।'

और वेश्या के नाचो से कोई सुधरा है?

'नहीं।'

जसमा का निर्भीक और निश्चित उत्तर सुन कर भी सिद्धराज ने हार न मानी। वह कहने लगा– 'पगली जसमा! मेरी बात पर भलीभाति विचार कर देख।' क्यो कि इस जगल मे अपना सुन्दर जीवन वृथा बर्बाद कर रही है? तुझे अत्यन्त सुन्दर महल रहने को मिलेगा। बहुत सी दासिया तेरा हुक्म बजाने को तैयार रहेगी। मेरे पास हाथी, घोडे, रथ आदि सभी कुछ हें। वे सव तेरे होगे। तेरा अच्छा स्वभाव देखकर ही तुझसे आग्रह करता हू। ऐसे स्वभाव वालो से प्रीति करना राजाओ का धर्म है।

राजा की नीयत को जसमा पहले ही ताड गई थी। अव उसके वाक्यो से वह एकदम स्पष्ट हो गई। जसमा बोली– 'महाराज! मुझे महलो की आवश्यकता नहीं हे। मुझे झोपडी ही पसन्द हे। मेंने महलो पर चढना सीखा ही नहीं। में स्वय अपने पति की दासी हू। मुझे ओर दासियो का क्या करना

है? दासी होने के साथ मैं अपने पति की स्वामिनी हू। ऐसी दशा मे दासियो की स्वामिनी बनकर क्या करूगी?

सिद्धराज– 'ओडन, चलो। क्यो रूखी–सूखी रोटियो पर गुजर करती हो? मैं तुझे मेवा, मिष्ठान्न और षट्–रस दूगा। तू जानती है, मैं गुजरात का स्वामी हू। असीम सम्पति और ऐश्वर्य मेरे यहा बिखरा पडा है। सोच ले, ऐसा अवसर फिर न मिलेगा। अभी राजमहल का द्वार तेरे लिए खुला है, जिसके लिए अप्सराए भी तरसती होगी।

जसमा–'आप बडे दयालु हैं। इसी कारण मुझे पकवान और उत्तम भोजन खिलाना चाहते हैं। मगर मुझ अभागिन के भाग्य मे यह सब कहा है? मेरे पेट ने तो मक्की की घाट खाना ही जाना है। वह पकवानो को पचा नही सकता। मुझे राब और दलिया भला। पकवान और मेवा–मिष्ठान्न आपको मुबारक हो। आपके पास हाथी हैं, घोडे हैं, मगर मैं उन पर सवारी करने मे डरती हू। कही गिर कर मर गई तो? मेरे लिए मेरी भूरी भैंस ही भली है जो दूध–दही देती है और हम सब आनन्द के साथ खाते हैं।

'ससार का काम घोडे से चलता है या भैंस से?'

'भैस से।'

लेकिन असल बात को लोग भूल जाते हैं, इसी कारण लोग घोडे को पसन्द करते हैं।

सिद्धराज– 'क्या तुम ऐसे फटे–पुराने और मोटे कपडे पहनने के लिए जन्मी हो? मै ऐसे मुलायम और बारीक वस्त्र दूगा कि तुम्हारा एक रोम भी छिपा न रहेगा। तुम्हे हीरा और मोती के सुन्दर गहने पहनने को मिलेगे।'

जो स्त्रिया शील को ही नारी का सर्वोत्तम आभूषण समझती हैं उनके सामने बढिया वस्त्र और हीरा–मोती के आभूषण की क्या कीमत हो सकती है? [illegible] इन्द्राणी बना देने का प्रलोभन भी नही गिरा सकता। शील का सिगार [illegible] वाली के लिए यह तुच्छ – अतितुच्छ है। सच्ची शीलवती अपने शील [illegible] मूल्य देकर कदापि उन्हे लेना नही चाहेगी।

और बारीक कपडे तो निर्लज्जता का साक्षात् प्रदर्शन है। कुलीन [illegible] ये शोभा नही देते। खेद है कि आजकल बारीक वस्त्रो का चलन [illegible] है। यह प्रथा क्या आप अच्छी समझते हैं?

नही।

बारीक वस्त्र लाज ढक सकते हैं? इन बारीक वस्त्रो की बदौलत भारत की जो दुर्दशा हुई है, उसका बयान नही किया जा सकता।

गहनो और वस्त्रो का लालच स्त्रियो के लिए साधारण नहीं है। लेकिन जसमा साधारण स्त्री भी नही है। वह कहती है– 'मुझे बारीक कपडे नही चाहिए। मेरे शरीर पर तो खादी के कपडे ही ठहर सकते हैं। बारीक कपडे पहन कर मैं मजदूरी कैसे कर सकती हू?'

मोटे कपडे मजदूरी करना सिखाते हैं और महीन कपडे मजदूरी करने से मना करते हैं। महीन कपडा पहनने वाली बाई अपना बच्चा लेने मे भी सकोच करती है, इस डर से कि कहीं कपडो मे धूल न लग जाए। इस प्रकार बारीक कपडो ने सन्तान–प्रेम भी छुडा दिया है।

जसमा कहती है– 'मुझे न बारीक वस्त्रो की आवश्यकता है, न हीरो और मोतियो की ही। हीरा–मोती पहनने से तो जान का खतरा बढ जाता है। मेरा पति आभूषणो के बिना ही मुझे प्रेम करता है। फिर और सिगार की मुझे क्या आवश्यकता है? मैं अपने पति को ही प्रसन्न रखना चाहती हू। मुझे औरो की प्रसन्नता से कोई मतलब नही।

राजा सभी प्रकार के प्रलोभन देकर भी अपने उद्देश्य मे सफल न हो सका। उसने अनेक फन्दे फैलाये, फिर भी शिकार न फसा। तब कुछ–कुछ निराश–भाव से राजा ने कहा–'तू जिस पति को प्रसन्न करना चाहती है, उसे दिखा तो सही। कौन है तेरा पति? देखू, वह कैसा है?

बडे–बडे महलो मे और बडी–बडी हवेलियो मे रहने वालो के लिए दाम्पत्य–प्रेम का क्या मूल्य?

दाम्पत्य– प्रेम की कीमत जगल वाले ही जानते हैं। सीता और राम ने अपने दाम्पत्य– प्रेम की वृद्धि जगल मे ही की थी। विषय– भोग के कीडे दाम्पत्य–प्रेम की पवित्रता को क्या समझेगे?

जसमा ने कहा– 'वह जो कमर कस कर काम कर रहा हे, जिसके हाथ मे कुदाली हे, जो अपने साथियो को साहस बधाता हुआ मिट्टी खोद रहा है ओर जो मिट्टी खोदने मे सबसे आगे हे, जिसकी कुदाली की चोट से पृथ्वी कापती है और जिसके सिर पर फूल गुथे हैं, वही मेरा पति हे, मेंने उसके सिर पर फूल गूथ दिये हें, जिससे थकावट के समय उसे विश्राम मिले।'

जसमा के पति का नाम टीकम था। टीकम की ओर देखकर सिद्धराज ईर्ष्या से जल–भुन गया। उसने जसमा से कहा–'बस, यही तेरा पति है? कोवे के गले मे रत्नो की माला? उस मिट्टी खोदने वाले मजदूर के लिए

